अध्याय लिखने मे लगा था। 28 सितम्बर 2006 की सुबह एक काली सुबह बनकर आई और मेरे दूसरे नम्बर जीजाजी को काल ने अपना ग्रास बना लिया। मेरी बहन की हसती–खेलती दुनिया एक मिनट मे उजड गई मेरे जीजाजी एकदम स्वस्थ थे। 27 तारीख को ही मेरी उनसे बात हुई थी और 28 की सुबह ही हार्ट अटैक ने उनकी जान ले ली थी। मैं अपनी स्कूल मे ही थी और मुझे इस बात का अदाजा भी नही था कि मेरे परिवार पर एक और पहाड टूट गया था शाम को भैया का सदेश आया कि Plz call me तब तक मैं एक दम घबरा गई क्योकि भैया की आदत कभी फोन पर बात करने की नहीं थी।

मुझे लगा कि मम्मी को कुछ हो गया है क्योकि उन्हीं दिनो मे मम्मी के दोनो पैरो मे फ्रेक्चर हो गया था व उनकी तबीयत सही नहीं थी। मैं हाथो–हाथ गाव से जीप लेकर घर आई लेकिन वहा मम्मी–पापा को सही सलामत देखा तो रिलिफ हुई लेकिन घर की भीड व गमगीन माहौल मुझे अदर तक झकझोर रहा था कि आखिर क्या हुआ है? डिम्पल ने ही मुझे हिम्मत करके बताया कि सदीप जीजाजी नहीं रहे मुझे यकीन नही हुआ तो मैं उन्हे फोन मिलाने लगी लेकिन कोई जवाब नही आया। जवाब आता भी कैसे? वो तो हमे अकेला छोडकर कही दूर जा चुके थे।

मम्मी–पापा मुझे व मेरे परिवार को इस दुख की घडी से इस बार डिम्पल ने ही बाहर निकाला उस समय ऐसा लगता था कि वह पूरे परिवार की अभिभावक बन गई है उसने ही सबको हिम्मत दी तथा दीदी जो दुख मे घीर गई थी उसमे नया जोश भर व्यापार मे लगा दिया तथा प्रोपर्टी व व्यापार सारा उसके नाम कर दिया इससे दीदी अपने पैरो पर खडी होकर अपना दुख भुलाकर नये उत्साह व सजीदगी से जीने लगी इससे पूरे परिवार के साथ डिम्पल की हिम्मत से तथा दीदी के ससुराल वालो के सहयोग से हमारा परिवार एक बहुत बडे तूफान को पार कर चुका था।

घर की सबसे छोटी सदस्य होते हुए भी उसने ही पूरे परिवार को फिर से सामान्य जिन्दगी जीना सिखाया। इसी बीच डिम्पल ने राजस्थान हाईकोर्ट के अधिवक्ता विपिन चन्द्र गोयल के सुपुत्र अनेक गोयल से शादी के लिए हा कर दी जो कि दिल्ली विश्वविद्यालय मे व्याख्याता के पद पर कार्यरत है। 7 जनवरी 2007 को उनकी सगाई कर दी गई अब फिर घर मे खुशियो का माहौल बनने लगा। क्योकि 6 मार्च 2007 को उसकी शादी तय कर दी गई।

सब उसकी शादी के लिए तैयारिया करने लगे। एक न्यायिक मजिस्ट्रेट के पद पर कार्यरत मेरी बहन की शादी मे हर कोई आने का इच्छुक था जो भी पापा को

मिलता यही कहता कि आप बुलाओ या ना बुलाओ डिम्पल की शादी मे ता हम जरूर आयेगे। लेकिन डिम्पल के मन मे कुछ और ही शका उत्पन्न हो रही थी उसे लगने लगा कि मेरी अन्य बहनो की तरह मेरी भी शादी शुदा जिन्दगी मे व्यवधान उत्पन्न ना हो जाए मेरी मम्मी ने उसे समझाया कि तुम्हारे साथ ऐसा कुछ नही होगा तुम वैसे ही सबसे अलग हो।

अब डिम्पल खुश तो बहुत थी उसने अपनी शादी की सारी खरीदारी खुद जाकर करी हालाकि मुझे पता था कि कहीं–ना–कही वह इन खुशियो से घबरा रही है। अपने भविष्य के बारे मे वह शकित थी फोन पर जब बात करती तो अचानक हसी–खुशी बात करते–करते उदास हो जाती कि पता नही क्या होगा? मैं उसे कहती कि सब कुछ अच्छा होगा तुम चिन्ता मत करो।

घर के सब सदस्यो ने जमकर खरीदारी की कोई भी किसी से कम नहीं लगना चाहता था। यहा तक पडोसी भी हमसे ज्यादा डिम्पल की शादी को लेकर उत्साहित थे। हमारे परिवार के पैरो मे तो घुघरू बध गये थे डिम्पल का भी बार–बार फोन आता कि मेरी शादी मे मेरा परिवार अलग ही नजर आना चाहिए चाहे कितना भी खर्चा क्यो न हो? हमारा पूरा परिवार शादी की तैयारियो मे ऐसा खोया था कि उन्हे चारो तरफ आनन्द–ही–आनन्द दिखाई दे रहा था। क्या पता था

कि जिन खुशियो को पाने कि लिए हमारा परिवार उड रहा था वे खुशिया कभी उनकी जिन्दगी मे आएगी नही?

विधाता ये तेरा कैसा खेल है? क्यू किसी परिवार के पीछे तू इतनी बुरी तरह से पड जाता है कि वो खुशियो से ही घबराने लग जाते हैं। क्यू तूने एक मिनट मे ही हमारा सब कुछ डिम्पल के साथ ही छीन लिया? क्या हमे खुश होने का हक नहीं है? मेरे माता–पिता ने कभी भी अपने घर से किसी भी गरीब को खाली हाथ नहीं जाने दिया हमेशा दान–पुण्य किया। लेकिन तूने डिम्पल को छीनकर उनसे खुशी की आखिरी किरण भी छीन ली।

24 फरवरी 2007 की सुबह जब हम सभी डिम्पल का इतजार कर रहे थे वह अपने मगेतर के साथ राजगढ से अपनी कार मे आ रही थी। वह तो घर नहीं आई लेकिन दुर्घटना मे मौत की सूचना घर आई हम जिसका इतजार कर रहे थे वह तो सुबह 5 बजे ही हमे हमेशा के लिए रोता–बिलखता छोड गई थी। एक चमकता नक्षत्र कुछ ही क्षण मे विलुप्त हो गया था जिस घर से उसकी डोली उठनी थी उस घर से उसकी अर्थी उठी। इस सूचना से हमारा परिवार क्या पूरा देश स्तब्ध रह गया था।

राजस्थान की सभी कोर्ट मे अवकाश कर दिया गया राजगढ की कोर्ट मे 11 दिन के लिए अवकाश की

घोषणा कर दी हाथोहाथ पूरा चूरू जिला बद हो चुका था। देश ने एक उभरती हुई प्रतिभा को खो दिया था और हमारे परिवार ने खुश रहने की आखिरी वजह को भी खो दिया।

इस उक्ति को सार्थक करते हुए वह इस ससार से चली गई–

कबीरा जब हम पैदा हुए जग हसा हम रोये।
ऐसी करनी कर चले कि हम हसे जग रोये।।

पता नही उसने राजगढ के लोगो पर क्या जादू कर दिया था कि राजगढ का बच्चा–बच्चा उसके लिए रो रहा था। मुझे तो अब भी यकीन नहीं हो रहा कि डिम्पल हमारे बीच नही है अभी भी ऐसा लगता हे कि मोबाइल बजेगा व फोन उठाते ही वह बोलेगी कि तुम क्या कर रही हो? आज भी ये आखे उसी का इतजार कर रही है ऐसा लगता है कि अचानक कोई चमत्कार होगा और वह फिर से हमारे सामने आकर खडी हो जाएगी और अपनी मुस्कुराहट से हमारे परिवार की खुशियो को वापस ले आएगी। लेकिन कहा है खुशिया?

ऐसा क्यू होता हे
जिसके साथ भविष्य
अपनी किरनो से
बुनता है गुलाबी सुबह यकायक
किसी दिशा से आता है काल

सब कुछ ढक लेता है।

क्यू हसता मुस्कुराता चेहरा आसुआ से

भर जाता है।

हसती खेलती दुनिया

लुट जाती है।

आकाश मे चमकता हुआ नक्षत्र

ओझल हो जाता है।

ऐसा क्यू होता है?

दिनाक 04 02 2006 से दिनाक 23 02 207 तक पीठासीन अधिकारी सुश्री डिम्पल अग्रवाल आर जे एस द्वारा दायर व निस्तारित किये गये प्रकरणो की सूची –

| क्रम सख्या | किस्म मुकदमा | दायर प्रकरण | निस्तारित प्रकरण |
|---|---|---|---|
| 1 | नबरी फौजदारी | 311 | 401 |
| 2 | मुतफरीक फौजदारी | 175 | 185 |
| 3 | नबरी दीवानी | 113 | 102 |
| 4 | मुतफरीक दीवानी | 084 | 090 |
| 5 | इजराय दीवानी | 07 | 04 |
| 6 | डी आर सी | 014 | 017 |

सुभाषचन्द पुंज

# सवेदना और श्रद्धाजलिया

राजगढ (चूरू) मे मेरे कार्यकाल के दौरान फरवरी 2006 मे सिविल न्यायाधीश (क ख ) एव न्यायिक मजिस्ट्रेट प्रथम वर्ग राजगढ (चूरू) के पद पर सुश्री डिम्पल अग्रवाल आर जे एस ने अपनी न्यायिक सेवा का पदभार ग्रहण किया। उनकी कार्यशैली एक लगनशील एव मेहनती पीठासीन अधिकारी के रूप मे प्रारम्भ होकर उन्होने अच्छी प्रगति का आरम्भ किया ओर उनका स्वभाव अपने उच्च्य अधिकारीगण के प्रति एक जिज्ञासु न्यायसेवी के रूप मे रहा।

विविध कार्यो मे उनकी रूचि भी प्रशसनीय थी डिम्पल हिसार से फिल्म 'लगे रहो मुन्ना भाई' देखकर आई और बडे उत्साह से गाधीगिरी का वर्णन किया तथा इसी फिल्म की सीडी मगवाकर मुझे भी दिखलाई। अपनी कमियो को स्वीकार कर उसे दूर करने का प्रयास करना डिम्पल की चारित्रिक विशेषता थी अग्रेजी के अभाव को समझकर राजगढ से 90 दिन का कोर्स किया और अग्रेजी मे वार्तालाप करने मे सक्षमता हासिल की। धार्मिक आस्था वाली कुमारी डिम्पल नियमित रूप से शिवजी के मन्दिर जाकर पूजा–अर्चना करती थी इसके बाद नियमित व्यायाम–योग और ताली–योग करती थी। समय की पाबन्दी का निष्कर्ष इस बात से लगता है कि वह ठीक 10 बजे न्यायालय मे उपस्थित हो जाती थी तथा न्यायिक कार्य 5 बजे तक प्रसन्न मुद्रा मे करती थी।

राजगढ न्यायक्षेत्र मे न्यायिक अधिकारियो के साथ जहा चाय–नाश्ता होता था वही वह विधि चर्चा करती ओर न्यायिक समस्याओ का समाधान भी कर लेती थी। विधिक साक्षरता शिविर के आयोजन मे उनका महत्वपूर्ण योगदान रहता था विशेषकर महिलाओ के लिये बनाये गये कानूनो की सरल स्थानीय भाषा मे जानकारी देने का उसका तरीका अति उत्तम था।

कुमारी डिम्पल ने सफेद मारूति अल्टो कार ऋण पर खरीदी थी और कार के आते ही अपने पिताजी व मुझे साथ लेकर धोक लगाने के लिये सालासर गई। धोक लगाने के बाद उनको गाडी प्राप्ति का सुखद अनुभव प्राप्त हुआ। कुमारी डिम्पल एक लगनशील मेहनती अत्यधिक सवेदनशील जिज्ञासु, धार्मिक आस्था वाली न्यायिक अधिकारी के उज्ज्वल भविष्य के प्रति सभी लोग आशावान थे लेकिन नियति को कुछ और ही मजूर था लगभग साल भर के बाद ही 24 फरवरी 2007 को वो बीकानेर जाते वक्त घातक कार दुर्घटना का शिकार हो गई जबकि 6 मार्च 2007 को ही उनकी शादी होने वाली थी ईश्वर के इस निर्णय के आगे सभी विवश थे। हमारे न्यायिक–विभाग ने एक अच्छे अधिकारी को हमेशा के लिये खो दिया था। उनके असामायिक व अचानक निधन से उनके माता–पिता एव परिवार को जो आघात लगा है उसके लिए उन्हे सवेदना प्रेषित है।

'जहा अधिक सघर्षमयी असफलताए जीवन को लम्बा करती हैं वही अतिशीघ्र प्राप्त हुई सफलताए जीवन को न्यून बनाती है।

**सुभाषचन्द्र पुज**
अपर जिला व सेशन न्यायाधीश राजगढ जिला चूरू (राज)

सुश्री डिम्पल अग्रवाल न्यायिक मजिस्ट्रेट प्रथम वर्ग राजगढ के साथ मेरा पदस्थापन रहा है और उनके साथ लगभग आठ माह तक मुझे कार्य करने का अवसर मिला है। इस अल्प समय मे मैंने यह महसूस किया कि सुश्री अग्रवाल एक नेक सुसस्कारित दयावान ईमानदार अच्छी नियत सरल हृदय विनम्र मृदुभाषी एव मेधावी व्यक्तित्व की धनी थी। न्यायिक सेवा मे उनका भविष्य बहुत ही उज्ज्वल था। ऐसे व्यक्तित्व की धनी सुश्री अग्रवाल के अकस्मात निधन का समाचार सुनकर काफी स्तब्धता रही एव कुछ क्षण के लिए यह सोचने को विवश होना पडा कि विधि की यह कैसी विडम्बना है कि विवाह की खुशी के अवसर पर जहा मगल गीत एव बधाइयो का दौर व खुशी का वातावरण होना चाहिए था वहा मातम का वातावरण बना किन्तु ईश्वरीय लीला अपरम्पार है मानवीय सूक्ष्म बुद्धि से उसका आकलन किया जाना नितात असभव है। ईश्वरीय लीला एव सत्ता को स्वीकार करते हुए मेरा यही मानना है कि सुश्री डिम्पल अग्रवाल का आकस्मिक निधन निश्चित तौर पर उनके परिवार

समाज राज्य देश एव न्याय जगत तथा हम सब के लिए अपूर्णीय क्षति है एव पीडादायक घटना है विधि के क्षेत्र मे ही यह एक अपूरर्णीय क्षति है उनके आकस्मिक निध
ान से जो पीडा उत्पन्न हुई है उसका देश हमेशा के लिए विद्यमान रहेगा। में ऐसी पवित्र आत्मा के प्रति अपनी श्रद्धाजली व्यक्त करता हू।

**रविप्रकाश शर्मा**
सिविल न्यायाधीश एव
अपर मुख्य न्यायिक मजिस्ट्रेट राजगढ (चूरू)

सत्यपाल वर्मा

# स्व सुश्री डिम्पल अग्रवाल की स्मृति

मैंने दिनाक 15 6 05 को सिविल न्यायाधीश (क ख) एव न्यायिक मजिस्ट्रेट प्रथम वर्ग राजगढ का कार्यभार गृहण किया था उस समय अतिरिक्त मुख्य न्यायिक मजिस्ट्रेट राजगढ का पद रिक्त होने के कारण माननीय राजस्थान उच्च न्यायालय द्वारा इस न्यायालय का अतिरिक्त कार्यभार भी मुझे सुपुर्द किया गया। मैं लगभग नो महीनो तक उक्त पद पर पदस्थापित रहा। मैंने परिवार सहित मेरे इस पद हेतु आरक्षित राजकीय आवास मे निवास किया तथा मेरे घर के पास हुए राजकीय आवास मे अपर जिला एव सत्र न्यायाधीश श्री सुभाष पुज ने निवास किया। वर्ष 2006 मे राजस्थान न्यायिक सेवाओ का नया बैच आया जिसमे मेरे स्थान पर स्व सुश्री डिम्पल अग्रवाल की नियुक्ति मा राजस्थान उच्च न्यायलय द्वारा की गई थी तथा मेरा स्थानान्तरण चूरू मुख्यालय पर कर दिया गया। मैं इससे पूर्व सुश्री डिम्पल अग्रवाल से परिचित नही था लेकिन मुझे किसी ने बताया था कि वह बीकानेर की रहने वाली है। मैं भी बीकानेर मे एल एल एम नेट की पढाई कर चुका था। इसलिये मेरा बीकानेर से स्वाभाविक लगाव था। मेरे बीकानेर के गुरुजनो एव साथियो ने बताया कि सुश्री डिम्पल अग्रवाल बहुत अच्छी लडकी है व्यावहारिक है तथा एल एल एम नेट डिग्री धारी है। न्यायिक सेवाओ मे नई है। इसलिये आप उसका सहयोग करे। सुश्री

डिम्पल अग्रवाल ने भी राजगढ आने से पूर्व मेरे से तथा अपर जिला एव सत्र न्यायाधीश श्री सुभाष पुज से टेलीफोन पर वार्ता की तो हमे उसकी बातचीत से यह लगा कि कोई अच्छी अधिकारी राजगढ को मिलने जा रही है। सुश्री डिम्पल अग्रवाल ने मेरे से विस्तृत वातचीत करके कार्य गृहण करने का कार्यक्रम तय किया एव कार्य ग्रहण करने से दो दिन पूर्व आकर मिली। मेने उन्हे बताया कि अभी बच्चो का शिक्षा सत्र आधा निकलने के कारण मैं कुछ समय तक सरकारी आवास खाली करने मे असमर्थ हू। जिसमे सुश्री डिम्पल अग्रवाल का अस्मरणीय सहयोग रहा। वह अकेली लडकी थी और कोई सरकारी आवास भी नही था इसके बावजूद उसने कहा कि आप जब तक इच्छा हो सरकारी आवास मे रहे मैं अपनी भुआ के घर अथवा किराये के मकान मे रह जाऊगी। कार्यमुक्त होने से एक रोज पूर्व मेरे को बार सघ राजगढ द्वारा विदाई पार्टी (डिनर) दिया गया उसी समय मे सुश्री डिम्पल अग्रवाल को स्वागत पार्टी भी दी गई जिसमे डिम्पल अपने पिता व भाई के साथ कार्यक्रम मे उपस्थित हुई वहा भी उसका व्यवहार तथा उसकी कही हुई बाते अस्मरणीय है। अगले रोज नियमानुसार मैंने डिम्पल अग्रवाल को दोनो न्यायालयो का कार्यभार सम्भला दिया वह पूर्णत नई अधिकारी होने के बावजूद उसने राजगढ जैसी जगह जो कि हरियाणा बॉर्डर पर अत्यधिक सवेदनशील है पर दोनो न्यायालयो का कार्य बहुत निपुणता निष्ठा मेहनत एव ईमानदारी से किया। मेरा परिवार जब तक राजगढ रहा वह हमेशा मेरी पत्नी से मिलती रही तथा मेरी पत्नी के साथ बहिन की तरह रिश्ता जोड गई। बच्चो का शिक्षा सत्र पूरा होने पर मैंने परिवार को चूरू मे स्थानान्तरित कर लिया और सुश्री

डिम्पल अग्रवाल को मेरी वजह से इस दौरान किराए के मकान मे रहना पडा परन्तु इस बात से कभी उसके चेहरे पर कोई शिकन मैंने महसूस नही की। मेरे द्वारा सरकारी आवास रिक्त करने के बाद सुश्री डिम्पल अग्रवाल सरकारी आवास मे आ गई। इस दौरान मैं चूरू मुख्यालय पर होने की वजह से मेरी उससे हमेशा फोन पर बात होती रहती थी एव वह भी मुख्यालय से सबधी सभी जानकारिया एव मार्गदर्शन मेरे से चूरू फोन करके लेती रही। उसका व्यवहार एव कार्य करने का तरीका ऐसा था जो में कभी नहीं भूल सकता। उसके असामायिक निधन पर सारा राजगढ रोया तथा पूरा शहर बद रहा। उसके असामयिक निधन से न्यायिक परिवार को ऐसी क्षति हुई जिसे कभी पूरा नहीं किया जा सकेगा। सुश्री डिम्पल अग्रवाल जैसी विद्वान लडकिया न्यायपालिका मे बहुत कम है। वह सच्चे मायनो मे एक न्यायाधीश थी परन्तु काल के असमय ग्रास मे वह समा गई जिसकी पूर्ति हम सभी मिलकर नही कर सकते यह और भी दु खदायी है कि जिस दिन मृत्यु हुई उसी दिन के लिए उसने यह वादा किया था कि वह शादी का कार्ड देने स्वय मेरे घर आयेगी परतु विधाता को कुछ और ही मजूर था। हम उसका साथ तथा उसके साथ बिताए हुए समय की यादो को शब्दो मे बया नहीं कर सकते। वह हमेशा हमारे दिलो मे जीवित रहेगी। ईश्वर उसकी आत्मा को शाति दे एव परिवार एव न्यायिक जगत् को इस दु ख को सहन करने की शक्ति प्रदान करे।

19/11/08

**सत्यपाल वर्मा** आर जे एस
सिविल न्यायाधीश (क ख) एव
न्यायिक मजि प्रथम वर्ग बीकानेर

सरिता स्वामी

# स्व सुश्री डिम्पल अग्रवाल की स्मृति में

24 फरवरी 2007 की सुबह 7 बजे यह दु खद समाचार मिला कि हमारी साथी सिविल जज (क ख) एव न्यायिक मजिस्ट्रेट प्रथम श्रेणी राजगढ सुश्री डिम्पल अग्रवाल को काल के क्रूर हाथो ने हमसे छीन लिया हे तो एक बार तो इस सूचना पर विश्वास ही नहीं हुआ। मुझे यह सूचना मेरे साथी मजिस्ट्रेटट डॉ मनोज सोनी ने दी जिन्होने मौके पर जाकर इस सूचना की सत्यता का पता लगाया। काल को कुछ और ही मजूर था। मेरी आखो मे जलधारा के साथ–साथ उसके साथ बिताए वे क्षण यादे बनकर बाहर आने लगी। ईश्वर की अनन्य भक्त एक बहुमुखी प्रतिभा की धनी विलक्षण गुणो से ओत–प्रोत लगनशील मेहनती और निर्भय व्यक्तित्व जो कि अब हमारे बीच नही है हमारा साथ छोडकर जा चुकी है लेकिन जाते–जाते ये सद्‌गुण हमेशा के लिए हमारे दिलो–दिमाग पर अपनी छाप छोड गए। मैने उसके साथ 2 माह ओ टी एस जयपुर व 4 महीने लखनऊ मे बिताए थे। इस दौरान उसके व्यवहार ने उसके व्यक्तित्व व कार्यशैली ने मुझे बहुत प्रभावित किया। वह स्नेह से मुझे अपनी बडी बहन मानते हुए दीदी कहकर ही सम्बोधित करती थी। साथ–साथ रहना ट्रेनिग केम्प मे पास–पास कमरे बुक करना प्रत्येक कार्यक्रमो मे व क्रियाकलापो मे भाग लेना उसकी रूचि थी। ये गुण उसके व्यक्तित्व मे अलग ही दिखते थे। एक

बार हमे बनारस घुमाने एकेडमी की तरफ से ले जाया गया। वहा की साडिया प्रसिद्ध होने के कारण उसका भी अपनी शादी के लिए कुछ साडिया खरीदने का मन किया। वह अपनी शादी को लेकर बडी उत्सुक थी। इन सपनो को पूरा करने के लिए ईश्वर ने उसे अच्छी नौकरी तो दे दी लेकिन जीवन नही दिया शादी से 7 दिन पहले 23 फरवरी 2007 को लगभग दोपहर 3 बजे को मुझे फोन करके अपनी शादी के कार्यक्रमो की विस्तार से चर्चा की। उस समय वह बहुत खुश नजर आ रही थी। करीब 1 घण्टे बातचीत हुई परन्तु ईश्वर को शायद यह मजूर न था। शादी के केवल 6 दिन पूर्व ही वह पुण्यात्मा अपना नश्वर शरीर त्याग कर हम सभी से बहुत दूर चली गई। इस प्रकार एक विलक्षण प्रतिभा की धनी न्यायिक अधिकारी अपनी यादे हमारे बीच छोडकर चली गई। मेरी ईश्वर से प्रार्थना है कि उसके असामायिक व अचानक निधन से उनके माता–पिता एव परिवार को इस दु ख को सहन करने की शक्ति प्रदान करे।

**सरिता स्वामी** आर जे एस
सिविल न्यायाधीश (क ख) एव न्यायिक मजिस्ट्रेट प्र
व सूरतगढ

राम सिंह कस्वाँ

# जैसे मुट्ठी से अनमोल मोती यकायक गिर गया

होनी का कैसा अजीब विधान है कि अपनी आकस्मिकता मे सबको चकित करते हुए जड–सा कर देती है जानने वालो को विशेषतौर पर परिवार वालो को ऐसा लगता है जैसे मुटठी मे अनमोल मोती था जो यकायक गिर गया हथेली को ठग कर खाली हथेली उसके अहसास मे उसके न होने को स्वीकार करके भी स्वीकार नहीं कर पाती। अतत स्वीकार करना ही पडता है भारी मन से।

सुश्री डिम्पल अग्रवाल न्यायिक मजिस्ट्रेट प्रथम वर्ग राजगढ के असामायिक तथा युवावस्था मे निधन ने मुझे भी आघातग्रस्त किया लेकिन यह ऐसी क्षति है जिस पर किसी का बस नहीं चलता। यही सोचकर रह जाते हैं कि ऐसा हो गया पर होना नहीं चाहिए था।

सुश्री अग्रवाल को जितना मैं जान सका वह अत्यन्त सुलझी हुई मिलनसार सामाजिक एव न्यायप्रिय व्यक्तित्व की धनी थी। उनकी विशेषता थी सवेदनशीलता। कानून कानून होता है उसकी व्याख्या और उसके लागू करने मे बुद्धि और हृदय दोनो की आवश्यकता होती है। यह न्यायाधीश की जीवन दृष्टि पर निर्भर करता है।

निरपेक्ष रहते हुए सहृदयता की आवश्यकता भी पड़ती है। सुश्री डिम्पल अग्रवाल मे निर्भीकता भी थी सहृदयता भी इसीलिए सफल न्यायिक मजिस्ट्रेट की भूमिका निभा सकी।

उनका निधन परिवार समाज न्याय जगत के लिये क्षति है। मेरी सवेदना परिवार के साथ।

दिनाक 21 2 2008

राम सिह कस्वा,
MEMBER OF PARLIAMENT
(LOK SABHA)
19 मीना बाग नई दिल्ली।
टेलीफोन 23793879

# न्याय पक्ष के लिए भी क्षति है डिम्पल का निधन

सुश्री डिम्पल अग्रवाल न्यायिक मजिस्ट्रेट प्रथम वर्ग राजगढ के अचानक निधन ने मुझे भी चकित और दुखी कर दिया। कैसी विडम्बना है सबके द्वारा चाही जाने वाली और सराही जाने वाली सुश्री डिम्पल अग्रवाल को विधान ने हमसे दूर कर दिया। वह विशाल हृदय सवेदनशील मिलनसार न्यायिका थी। न्यायाधीश को जितना न्यायप्रिय होना होता है उतना ही सवेदनशील और सामाजिक हित रक्षक भी होना पडता है। मेरी जानकारी मे सुश्री डिम्पल अग्रवाल दक्ष, व्यवहार कुशल न्यायकर्ता थी उतनी ही व्यावहारिक भी थी। अपने अल्प सेवा काल मे उन्होने अपनी कुशाग्र बुद्धि एव न्याय दक्षता का साक्ष्य प्रस्तुत किया। उनका निधन सामाजिक पारिवारिक क्षति ही नहीं बल्कि न्याय पक्ष के लिए भी क्षति है। मेरी सवेदनाए व्यक्तिगत रूप से परिवार के साथ है।

दिनाक 21 12 2008

कमला कस्वा
विधायक
विधान सभा क्षेत्र सादुलपुर (चूरू)
दीप निवास
टेलीफोन 01559–224800

# चिरायु डिम्पल के नाम

हमारी तहसील तारानगर के ग्राम साहवा के श्री सागरमल की पौत्री और श्री दयाकिशन चाचाण (अग्रवाल) की पुत्री बीकानेर मे जन्मी पली बढी और शिक्षा ग्रहण कर चिरायु डिम्पल ने राजगढ मे सिविल जज (कनिष्ठ खण्ड) का पद भारत दिनाक 3 2.2006 को ग्रहण कर दिनाक 24 02 07 को अपने विवाह की तिथि 6 3 07 से पूर्व ही अपने परिजनो को गहन वेदना देकर अल्पायु मे ही चल बसी।

तो क्या वह चिरायु (दीर्घायु) नहीं थी?

बचपन मे माँ क्रोधित होती तो गाली निकालती मरज्याणा जल्दी आ तब मन दु खी होता। माँ मरने की क्यो कहती है? परन्तु जब समझा। मर जीअणा सधी होने पर मरज्याणा बनता है यथा प्रति आशा–प्रत्याशा। क्रोध मे भी माँ का आशीष। मर के जीअणा यानि जीवित रहना। अब यह समझ कर आनन्द होता है।

मनुष्य की पहचान रूप और नाम से होती है। रूप (शरीर) देर सबेर मिटता है मरता है परन्तु श्रेष्ठ कार्यो से नाम जीवित बचा रहता है। तो माँ का आशीष होता है बेटे श्रेष्ठ कार्य कर के मर कर भी जीवित रहना।

राजगढ मे मात्र एक वर्ष के अपने कार्यकाल मे न्याय विभाग मे चिरायु डिम्पल ने अपने श्रेष्ठ कार्यो की छाप छोडी और सुगन्ध छितरायी तभी तो रूप शेष डिम्पल नाम शेष से चिरायु है।

परिवार समाज और देश ऐसे ही सद्‌चरित्रो से धन्यता अर्जित करते है। ईश्वर उन्हे अगले जन्म मे श्रेष्ठ सौपान पर प्रतिष्ठित करे

**द्वारकाप्रसाद चाचाण**
तारानगर (चूरू)

कु. मधु अग्रवाल

# जो भी इनसे मिला प्रभावित हुआ

रोजमर्रा की तरह ही दिनाक 24 02 07 को मैं अपने कामो मे व्यस्त थी। उसी समय मेरे मोबाईल पर एक घण्टी बजी और एक खबर ने मेरे अन्त मन को हिला दिया। प्रकृति के क्रूर हाथो ने न्याय पटल पर एक बाल अरूण को अपने आगोश मे ले लिया था। हमारी न्यायिक अधिकारी सुश्री डिम्पल आर जे एस के एक कार दुर्घटना मे आकस्मिक निधन की खबर जल्द ही सारे शहर मे फैल चुकी थी।

अपने कार्यों के प्रति समर्पण पहुच और पैठ से जो भी इनसे मिला प्रभावित हुए बिना नहीं रह सका।

ईश्वर के प्रति आस्था के साथ–साथ गरीबो तथा पीडितजन को न्याय जल्द–से–जल्द उपलब्ध करवाना उनके चरित्र की ऐसी विशेषता थी जिससे मैं उनकी अनुयायी बन चुकी थी। सहनशीलता निडरता स्पष्टता के साथ–साथ मृदुभाषी मिलनसार व्यक्तित्व की धनी सुश्री डिम्पल अग्रवाल का आकस्मिक निधन उनके परिवार के लिए ही नहीं अपितु न्याय–जगत के लिए भी एक अविस्मरणीय घटना है और मैं ईश्वर से यह प्रार्थना करती हू कि उस दिवगत् आत्मा को शान्ति प्रदान करे तथा एक बार पुन हमे उनकी सेवा प्रदान करवावे।

कु मधु अग्रवाल एडवोकेट
(राजस्थान उच्च न्यायालय)
सादुलपुर राजगढ जिला चूरू मो 9413449821

# हसरत तो उन गुचो पै जो अधखिले मुर्झा गए

दिनाक 24 2 2007 को सुबह एक साथी अधिवक्ता ने जब दु खद सूचना दी कि हमारे यहा साल भर से पदारूढ सिविल जज (कनिष्ठ खण्ड) राजगढ सुश्री डिम्पल अग्रवाल आर जे एस का बीकानेर जाते समय कार पलट जाने से असामायिक निधन हो गया है तो सुनकर विश्वास ही नहीं हुआ कि वह सौम्य होनहार सभी की स्नेहपात्र और न्याय–पद की गरिमा बढाने वाला चेहरा हमसे अकस्मात् नियति ने छीन लिया– जिन्हे शीघ्र होने जा रही शादी की प्रतीक्षा थी।

उन्होने अपने निरन्तर कठोर अध्ययन व राजस्थान न्यायिक सेवा परीक्षा मे उच्च स्तरीय अको से सन् 2004 मे चयनित होकर 27वे वर्ष मे राजगढ (चूरू) मे दिनाक 3 2 2006 को कार्यभार ग्रहण किया। अपने परिश्रमपूर्ण एक साल के ही कार्यकाल मे अपने सतुलित न्याय–निष्पादन से उच्च न्यायिक अधिकारीगण एव अभिभाषकगण का भरपूर सहयोग समर्थन एव स्नेह सम्मान प्राप्त किया तथा व्यवहार कुशलता का परिचय दिया। सभी ने उनमे आगे बढने प्रगति करने की उत्कट इच्छा शक्ति की झलक देखी और यही आशा–अपेक्षाए सजो रखी थी कि वे उच्च शिखर तक पहुच सकती है– 'पर मेरे मन कुछ और है कर्ता के कुछ और'– वाली उक्ति चरितार्थ हुई और एक अध खिला पुष्प असामायिक स्तर पर मसला गया।

**फूल तो दो दिन बहारें जा खिजा दिखला गये।**
**हसरत तो उन गुचों पै है जो अधखिले मुर्झा गये॥**

M.D. Jangid Adv.

**एम डी जांगिड**

अध्यक्ष बार एसोसिएशन राजगढ सादुलपुर (चूरू)

# गाव का नाम रोशन किया डिम्पल ने

मैं सुश्री डिम्पल अग्रवाल के आकस्मिक निधन से आहत हुआ हू। मैंने उसे एक न्यायप्रिय अनुशासन पसन्द एवम् साहसिक न्यायिक अधिकारी के रूप मे कार्यरत देखा है। मूलरूप से उनका परिवार मेरे ग्राम साहवा (चूरू) का रहने वाला है। इसलिए उन पर मुझे गर्व था कि उन्होने एक न्यायिक अधिकारी के गरिमामय पद पर आसीन होकर ग्राम का नाम रोशन किया है और भविष्य मे न्यायाधिपति के पद को सुशोभित करती। प्रकृति के क्रूर हाथो ने उन्हे हमसे छीन लेने पर हमारा यह सपना अधूरा रह गया। आत्मा कभी मरती नहीं है तथा उसका पुन जीवन भी सुनिश्चित है। मैं ईश्वर से प्रार्थना करता हू कि उन्हे पुन सेवा के लिए इसी परिवार मे जन्म दे।

**बृजमोहन शर्मा**
एडवोकेट एडीआई पी पी
राजगढ पो सादुलपुर (चूरू)
मो 9413268379

# टूटे तारे की तरह आसमान मे चमकी और विलीन हो गई

24 फरवरी 2007 का दिन हमारे गाव साहवा तथा अग्रवाल समाज के लिए बडा दुर्भाग्यपूर्ण था। इस दिन सुबह–सुबह ही गाव मे समाचार आया कि राजगढ मे न्यायिक मजिस्ट्रट के पद पर कार्यरत डिम्पल अग्रवाल का बीकानेर जाते वक्त कार दुर्घटना मे निधन हो गया है। डिम्पल हमारे ही गाव की स्व श्री सागरमल अग्रवाल (चाचान) की पौत्री तथा दयाकिशन अग्रवाल की पुत्री थी। इसकी एक साल पूर्व 4 फरवरी 2006 को जब राजगढ मे पोस्टिग हुई तो गाव के लोगो ने मिठाइया बाटी थी और सभी साहवा वासियो को उस पर गर्व महसूस हो रहा था। लेकिन हम सब ये नहीं जानते थे कि हमारे गाव का नाम रोशन करने वाली इतनी जल्दी हमे छोडकर चली जायेगी। उसके निधन का समाचार गाव मे आग की तरह फैल गया। देखते–ही–देखते सारा बाजार बन्द हो गया काफी लोग रतनगढ की तरफ गए जहा वह दुर्घटना का शिकार हुई। विधि का विधान देखिए जिसकी 6 मार्च को डोली उठनी थी उसकी 11 दिन पहले अर्थी उठी। गाव के सारे लोग स्तब्ध थे परन्तु होनी को कौन टाल सकता है। वह हमारे गाव तथा अग्रवाल समाज की पहली आर जे एस अधिकारी थी।

डिम्पल टूटे तारे की तरह आसमान मे चमकी और विलीन हो गई। इतनी बडी प्रतिभा की क्षतिपूर्ति होना तो बहुत मुश्किल है। मेरी अग्रवाल समाज की ओर से ईश्वर से प्रार्थना है कि उनके परिवार को दुख सहने की ताकत एव दिवगत आत्मा को शान्ति प्रदान करे।

अध्यक्ष

**अग्रवाल सेवा समिति**

साहवा

# होनहार न्यायिक अधिकारी थी सुश्री डिम्पल

***श्रीयुत् दयाकिशन जी***

आपकी पुत्री डिम्पल के आकस्मिक दुर्घटना मे निधन होने का समाचार पाकर अत्यन्त वेदना हुई एव गहन आघात लगा। उनके निधन से हुई क्षति नि सन्देह अपूर्णीय है तथा परिवार पर जो विपदा अकस्मात् आयी है उसे सहन करना कठिन है डिम्पल आपकी पुत्री के साथ-साथ हमारी एक होनहार न्यायिक अधिकारी थी। किन्तु परमपिता परमात्मा के निर्णय के समक्ष नतमस्तक होने के अलावा होई विकल्प नही है।

परमपिता परमात्मा से प्रार्थना है कि दिवगत आत्मा को चिर शान्ति प्रदान करे तथा समस्त परिवार को इस अपार दु ख को सहन करने की शक्ति प्रदान करे।

**राजेश बालिया**
जज राजस्थान हाईकोर्ट
जोधपुर फोन-2544367

श्री दयाकिशन अग्रवाल
सुशीला सदन नगर परिषद के बीछे
करणी माता मन्दिर रोड बीकानेर (राज)

# श्रद्धा सुमन

स्वर्गीय कुमारी डिम्पल अग्रवाल हमारे महाविद्यालय की एक प्रतिभावान छात्रा थी जिसने न्यायिक अधिकारी बन कर न केवल अपने परिवार और समाज की कीर्ति बढाई अपितु महाविद्यालय की ख्याति को भी बढाया। महाविद्यालय परिवार ऐसी प्रतिभा को सदा याद रखेगा। महाविद्यालय परिवार स्वर्गीय डिम्पल को श्रद्धा सुमन अर्पित करता है।

**डॉ बिट्ठल बिस्सा**
प्राचार्य
बी जे एस रामपुरिया जेन विधि महाविद्यालय
बीकानेर

# कु डिम्पल अग्रवाल छात्रो व युवको के लिए प्रेरणा पुज

कु डिम्पल अग्रवाल R J S मेरी विद्यार्थी थी उसने महारानी सुदर्शना कॉलेज से बीए की परीक्षा उतीर्ण कर बी जे एस रामपुरिया जैन कॉलेज से एल एल बी की परीक्षा पास की। तत्पश्चात् एल एल एम की परीक्षा डूगर कॉलेज से पास की। इसके पश्चात् बार कौंसिल ऑफ राजस्थान मे अभिभाषक के रूप मे पजीकृत होकर वकालत प्रारम्भ की। कु डिम्पल अग्रवाल जीवन मे निरन्तर आगे बढना चाहती थी और विधि के क्षेत्र मे अपना केरियर बनाने की प्रबल इच्छा रखती थी अत विधि ा की पढाई के साथ–साथ हिन्दी–अग्रेजी भाषा मे भी निपुणता हासिल करने के लिए निरन्तर प्रयत्नशील थी। कु डिम्पल अग्रवाल ने वाई एम विधि महाविद्यालय मे विधि व्याख्याता के रूप में कार्यरत रही और साथ–ही–साथ आर जे एस की तैयारी मे जुटी रहती थी। वाई एम विधि ा महाविद्यालय मे प्राध्यापक रहते हुए आर जे एस की परीक्षा मे अच्छी स्थिति प्राप्त की। वह हमेशा छात्र–छात्राओ को पढने के लिए प्रेरित करती थी तथा एन एस एस कार्यक्रम अधिकारी के रूप मे शिविर भी आयोजित किये। वह एक अच्छी खिलाडी प्राध्यापक एन एस एस अधिकारी तथा अभिभाषक के रूप मे जरूरतमदो की विधि ाक सहायता प्रदान करने वाली सक्रिय बहुआयामी व्यक्तित्व की धनी थी जिसका अपने साथियो के बीच सम्मान था वही छात्र–छात्राओ के आदर भावना व प्रेरणा की स्त्रोत

थी। डिम्पल की आर जे एस की पोस्टिग पर वाई एम विधि महाविद्यालय के प्राध्यापक व स्टाफ छात्र छात्राए तथा उनके अभिभावक स्वागत एव विदाई के लिए बस स्टेण्ड पर सेकडो की सख्या मे एकत्रित हुए और स्नेहपूर्ण भावभीनी विदाई दी।

कु डिम्पल की दुर्घटना के आकसमिक निधन की खबर पर सभी परिचित उसके सम्पर्क मे आये छात्र–छात्राए व उनके अभिभावक प्राध्यापक अभिभापक इतने दु खी हुए कि कइयो ने दो–तीन दिन तक खाना तक नही खाया। डिम्पल की मधुर यादे आज भी हमारे बीच जीवित है और आने वाली पीढी के लिए प्रेरणा स्त्रोत रहेगी। मैं व्यक्तिश और सामुहिक तौर पर श्रद्धाजली अर्पित करता हू ओर आशा करता हू कि उसकी प्रेरणाप्रद स्मृति को चिर स्थाई बनाने के लिए आने वाले दिनो मे कोई एक स्थाई प्रकल्प स्थापित करने की योजना बन सकेगी।

सादर स्मृति के साथ।

**(डॉ अशोक कुमार आचार्य )**
बी एस सी एल एल एम पी एच डी

# शोक सन्देश

स्वर्गीय सुश्री डिम्पल अग्रवाल राजस्थान न्यायिक सेवा के सदस्य के असामयिक निधन के कारण अजमेर जिले के समस्त न्यायिक अधिकारी शोक प्रकट करते है तथा दिवगत आत्मा को अपनी श्रद्धाजली अर्पित करते है एव ईश्वर से प्रार्थना करते है कि उनके परिजनो को गहरे सदमे व दु ख को सहन करने की क्षमता व साहस प्रदान करे।

नरेन्द्र कुमार पुरोहित RHJS
जिला एव सेशन न्यायाधीश अजमेर 0145–2627556
2627881

# शोक सन्देश

सुश्री डिम्पल अग्रवाल सिविल न्यायाधीश (क ख) एव न्यायिक मजिस्ट्रेट राजगढ (चूरू) की आकस्मिक सडक दुर्घटना मे मृत्यु हो जाने के कारण न्यायिक परिवार को क्षति हुई है। ऐसी दु खद घडी मे समस्त न्यायिक अधिकारीगण परमपिता परमेश्वर से प्रार्थना करते है कि मृत आत्मा को शान्ति प्रदान करे और उनके परिवार को दुख सहन करने की शक्ति प्रदान करे।

चन्द्रकान्ता गुप्ता
21.2.07

चन्द्रकान्ता गुप्ता
जिला एव सेशन न्यायाधीश दौसा

# शोक सन्देश

आदरणीय श्री दयाकिशन अग्रवाल

आज दिनाक 26 02 07 को समाचार–पत्रो एव विश्वसनीय सपर्क सूत्रो से हमारे न्यायिक परिवार सम्मानीय सदस्या सुश्री डिम्पल अग्रवाल न्यायिक मजिस्ट्रेट का सडक दुर्घटना मे आकस्मिक निधन हो जाने का समाचार पाकर अत्यन्त दु ख व शोक हुआ।

यह दु खद समाचार पाकर मुझे एव बारा जिला मुख्यालय पर पदस्थापित समस्त न्यायिक अधिकारीगण कर्मचारीगण को अत्यधिक हार्दिक वेदना हुई है। हम सभी सुश्री डिम्पल अग्रवाल के आकस्मिक निधन पर उनकी मृत आत्मा की शान्ति के लिए परमपिता परमात्मा से कामना करते है। यह भी कामना करते हैं कि इस असहनीय पीडा की दु खद घडी मे आप सभी परिवारजन को उसे सहन करने का साहस सयम एव बल प्रदान करे ऐसी ईश्वर से प्रार्थना है।

हम सभी इस वेदनादायक सकट की घडी मे आपके साथ हैं।

ॐ शान्ति ॐ शान्ति ॐशान्ति

**कपिल भार्गव**
एव समस्त न्यायिक अधिकारीगण
कर्मचारीगण जिला मुख्यालय बारा (राज)

# शोक सन्देश

आज दिनाक 26 02 2007 को चूरू मुख्यालय स्थित न्यायालयो के पीठासीन अधिकारी एव कर्मचारीगण द्वारा राजगढ (चूरू) की न्यायिक मजिस्ट्रेट सुश्री डिम्पल अग्रवाल के आकस्मिक निधन पर शोक सभा का आयोजन किया गया एव मौन रखा गया। दिवगत आत्मा को शाति एव परिवार वालो को असीम दु ख सहन करने की शक्ति प्रदान करने की प्रार्थना परमपिता परमात्मा से की गई।

हम सभी इस अत्यत दु ख तथा विपदा की घडी मे आपके साथ हैं। ईश्वर आपको व आपके परिवार को इस असीम दु ख को सहन करने की शक्ति प्रदान करे। हम सभी परमपिता परमेश्वर से दिवगत आत्मा की परम शाति हेतु प्रार्थना करते है।

*दिनाक — 26 02 2007*

जिला एव सेशन न्यायाधीश चूरू एव<br>समस्त न्यायिक<br>अधिकारी तथा कर्मचारीगण

# शोक सन्देश

सुश्री डिम्पल अग्रवाल (आर जे एस) के असामयिक–निधन का समाचार सुनकर हम सभी न्यायिक–परिवार के सदस्य स्तब्ध हैं किन्तु विधाता की इच्छा के समक्ष स्वय को बेबस पाते है।

मैं स्वय मय परिवारजन तथा नये बैच के सभी न्यायिक अधिकारियो की ओर से असीम दु ख की इस घडी मे दिवगत आत्मा की शाति के लिये ईश्वर से प्रार्थना करता हू साथ ही विधाता उनके परिवारजन को हिम्मत एव ढाढस प्रदान करे। मेरे योग्य कोई सेवा हो तो कृपया अवश्य अवगत करावे।

दिनाक 27 02 2007

आपका

27 2 07

**सुनील कुमार गोयल**
सिविल न्यायाधीश (क ख) एव न्यायिक मजिस्ट्रेट
प्रथम वर्ग चौमू, जिला–जयपुर
(राज)

# शोक सन्देश

सुश्री डिम्पल अग्रवाल सिविल न्यायाधीश (क ख) एव न्यायिक मजिस्ट्रेट राजगढ के असामायिक निधन पर नागोर मुख्यालय स्थित न्यायालयो के सभी न्यायिक अधिकारीगण अपना शोक व्यक्त करते है और प्रार्थना करते है कि ईश्वर उनकी आत्मा को शाति प्रदान करे ओर शोक सन्तप्त परिवार को इस असीम पीडा को बर्दाश्त करने की शक्ति प्रदान करे।

समस्त न्यायिक अधिकारी
नागोर मुख्यालय

# शोक सन्देश

मुझे यह जानकार अत्यत दु ख हुआ कि आपकी पुत्री सुश्री डिम्पल अग्रवाल का असामयिक निधन हो गया है। परम पिता परमेश्वर से प्रार्थना है कि इस असहनीय दु ख की घडी मे आपको इस भारी मानसिक आघात को सहने की शक्ति प्रदान करे तथा दिवगत आत्मा को प्रभू शाति प्रदान करे।

Sharma

**प्रशान्त शर्मा**
सिविल न्यायाधीश (क ख) एव
न्यायिक मजिस्ट्रेट प्रथम वर्ग नैनवा (बूदी)

आदरणीय श्री दयाकिशन जी

सादर नमस्कार!

रतनगढ के पास हुइ सडक दुर्घटना मे आपकी युवा सुपुत्री कुमारी डिम्पल अग्रवाल आर जे एस के निध न की अत्यन्त शोक पूर्ण जानकारी से बहुत गहरा दु ख हुआ। ऐसे दु ख के समय किन शब्दो मे आपको सात्वना के भाव प्रकट करू। फिर भी ऐसे सकट के समय धैर्य और ईश्वर पर आस्था ही सम्बल है।

ईश्वर से प्रार्थना है कि दिवगत आत्मा को शान्ति एव शोक सन्तप्त परिजनो एव मित्रो को यह दुसह दु ख सहन करने की शक्ति प्रदान करे।

चम्पालाल उपाध्याय

एम ए एल एल बी एडवोकेट

रतनगढ (चूरू–राज) फोन–222363 222373

श्री दयाकिशन की अग्रवाल

करणी माता जी के मन्दिर के पास

पुरानी गिनाणी बीकानेर

# शोक सन्देश

सादुलपुर (राजगढ) मे सेवारत मुन्सिफ मजिस्ट्रेट सुश्री डिम्पल अग्रवाल की कार दुर्घटना मे आकस्मिक निधन हो जाने पर इस अभिभाषक सघ द्वारा शोक सभा का आयोजन स्थानीय कोर्ट के सामने किया जिसमे श्रीदेव कुमार खत्री (मुन्सिफ मजिस्ट्रेट) श्री दिनेश शर्मा (उपखण्ड अधिकारी) एव श्री महावीर प्रसाद पारीक (अध्यक्ष) श्री प्रतापसिह पूर्वा श्री भोजराजसिह राजपुरोहित श्रीमाणकचन्द भाटी श्रीगोपालकृष्ण सिहाग (मत्री) श्री दिलीप सिह पवार (पुस्तकालयाध्यक्ष) श्री पुरुषोत्तम स्वामी (कोषाध्यक्ष) श्री बद्रीप्रसाद शर्मा श्रीमुकनाराम सारण श्री लक्ष्मीनारायण स्वामी श्री गोवर्धनलाल पाण्डिया श्रीरामनिवास शर्मा श्री पवन सोनी श्री निर्मन सोनी श्री सुरेन्दसिह निर्वाण श्री युसुफ अली खा श्री समुन्द्रसिह शेखावत श्री अजय भाटी श्री बाबुसिह श्री सत्येन्द्रसिह राठौड श्री नरेश भाटी एव बार के समस्त अधिवक्ताओ तथा न्यायालय मे कार्यरत कर्मचारियो अर्जीनिवेशो एव स्थानीय जनता ने दो मिनट का मौन रखकर दिवगत आत्मा को शाति प्रदान करने के लिए एव उनके परिवारजन को असहय दु ख सहन करने की क्षमता प्रदान करने हेतु ईश्वर से प्रार्थना की गयी तथा वकीलो ने कार्य स्थगन का प्रस्ताव भी सर्व सम्मति से पारित किया।

दिनाक 26 02 2007

**श्री महावीर प्रसाद पारीक**

एडवोकेट सरदारशहर

# शोक सन्देश

आज दिनाक 26 02 07 को श्री माधोपुर अभिभाषक सघ एव न्यायिक अधिकारीगण महोदय ने सयुक्त रूप से मिलकर सुश्री डिम्पल अग्रवाल मुन्सिफ मजिस्ट्रेट के आकस्मिक निधन पर शोक सभा का आयोजन किया जाकर महसूस किया कि न्यायिक जगत् मे उक्त असामयिक दुर्घटना के कारण अपरिमित क्षति हुई हे इसके साथ ही महसूस किया गया कि इसके परिवार को जो असामयिक आघात मिला है ईश्वर से कामना करते हैं कि इस दु ख की घडी में इनके परिवार को इस क्षति को सहन करने की शक्ति प्रदान करे एव उनकी आत्मा को सद्गति प्राप्त हो।

26/2/07

**राजेन्द्र जाखड एडवोकेट**

*अध्यक्ष*

अभिभाषक सघ श्रीमाधोपुर (सीकर)

# शोक सन्देश

श्रीमान् दयाकिशनजी अग्रवाल

मान्यवर

बडा ही खेद जनक व अत्यन्त दु खदायी समाचार सुनने को मिला कि आपकी पुत्री मुसिफ मजिस्ट्रेट सुश्री डिम्पल अग्रवाल का सडक दुर्घटना मे आकस्मिक निधन दिनाक 24 2 2007 को हो गया पचतत्व शरीर भगवान मे विलीन हो गया। अग्रवाल समाज सुजानगढ भगवान से यही प्रार्थना करते हैं कि उनकी आत्मा को शान्ति प्रदान कर आपको एव आपके परिवार को इस असहनीय वेदना को सहन करने की शक्ति दे।

अध्यक्ष | मन्त्री

मागीलाल न्यावात | माणकचन्द सराफ

मागीलाल न्यावात | माणकचन्द सराफ

श्री अग्रवाल सम्मेलन सुजानगढ

# शोक सन्देश

महाविद्यालय परिवार सुश्री डिम्पल अग्रवाल के आकस्मिक निधन पर हम सभी अश्रुपूरित श्रद्धाजलि अर्पित करते हुए परमपिता परमात्मा से प्रार्थना करते हैं कि दिवगत आत्मा को शान्ति प्रदान करे तथा उनके परिवार जन को इस असहनीय दु ख को सहने का सबल प्रदान करे।

शोककुल

समस्त महाविद्यालय परिवार

B J S RAMPURIA JAIN COLLEGE, BIKANER

(Arts, commerce law computer science and Fine Arts )

श्रीमान् दयाकिशन जी अग्रवाल
नगर परिषद के पीछे मेहरो का मोहल्ला
बीकानेर (राजस्थान)

प्रिय महोदय

अभिभाषक सघ राजगढ (चूरू) के सभी सदस्य एव पदाधिकारीगण यहा पदारूढ सिविल न्यायाधीश (कनिष्ठ खण्ड) एव न्यायिक मजिस्ट्रेट राजगढ (चूरू) आपकी सुपुत्री सुश्री डिम्पल अग्रवाल आर जे एस के बीकानेर जाते समय दिनाक 24 2 2007 को अचानक काल—कवलित हो जाने को आप पर—हम सब पर भारी आघात मान रहे है। अभिभाषक सघ राजगढ ने उनके शोक मे दिनाक 24 2 2007 से 6 3 2007 तक समस्त न्यायालयो मे कार्य स्थगन रखा है। इस विकट घडी मे हम आपको व आपके परिवार को अपनी आत्मीय सवेदनाये प्रेषित करते हैं और ईश्वर से प्रार्थना करते हैं कि वह आपको व परिवारजन को इस भयकर असहनीय आघात को सहन करने का सम्बल प्रदान करे तथा ईश्वर उनकी चिरस्मरणीय सौम्य आत्मा को शाति प्रदान करे।

अध्यक्ष एव समस्त सदस्य पदाधिकारीगण
अभिभाषक सघ राजगढ (चूरू)

# सवेदना सन्देश

मान्यवर

सुश्री डिम्पल अग्रवाल D/o श्री दयाकिशन अग्रवाल का निधन दिनाक 24 2 2007 को हो गया है कि सूचना प्राप्त हुई।

अग्रवाल समाज चेतना समिति के सभी पदाधिकारी एव सदस्य इस दु ख की घडी मे सतप्त परिजनो के दु ख मे भागीदार हैं। हम परमपिता परमेश्वर से प्रार्थना करते हैं कि इस दु ख की घडी मे सभी परिजनो को सात्वना प्रदान करे तथा दिवगत आत्मा को शान्ति प्रदान करे।

(सतोष कुमार गुप्ता)
अध्यक्ष

(सुरेश कुमार मित्तल)
मत्री

अग्रवाल समाज चेतना समिति
अग्रवाल भवन सैक्टर–1 शिवबाडी रोड
जयनारायण व्यास नगर बीकानेर

हासीमारा भूटान में एन सी सी ट्रेनिग के दौरान
अपने दोस्तों के साथ सुश्री डिम्पल अग्रवाल

हासीमारा भूटान में एन सी सी ट्रेनिग के दौरान

हासीमारा भूटान में एन सी सी ट्रेनिंग के दौरान
अपने दोस्तों के साथ सुश्री डिम्पल अग्रवाल

हासीमारा भूटान में एन सी सी ट्रेनिग के दौरान

NATIONAL JUDICIAL ACADEMY, BHOPAL
2ND REGIONAL JUDICIAL EDUCATION PROGRAMME
TECHNIQUES AND TOOLS FOR DELAY AND ARREARS REDUCTION
IN ASSOCIATION WITH
MADHYA PRADESH STATE JUDICIAL ACADEMY (JOTRI)
HIGH COURT OF MADHYA PRADESH
FEBRUARY 2-4, 2007